# भूमिका

---

भीत पर भी जो कोई उपदेश लिखा हो तो मनुष्य को चाहिए कि उसको अपने कान में धर ले अर्थात् पढ़ ले या सुन ले।

( शेख़सादी )

मैंने सन् १८८७ में रायबहादुर सरदार हरदयालसिंह सेक्रेटरी मुसाहिब आला राज्य जोधपुर के नाम से उर्दू में १ नसीहतनामा बनाया था। जिसको उन्होंने दो बार छपवाकर कई सौ प्रतियां तो पंजाब गवर्नमेंट की सेवा में भेजी थीं जो बहुत पसंद होकर पाठ-शालाओं में बांट दी गईं और सर्वसाधारण में भी उसकी बहुत कदर हुई। इसलिए वह कई बार छपा और बराड के विद्या-विभाग में भी कई बरस तक विद्यार्थियों को इनाम में देने के लिए लिया जाता रहा।

अब उसी का यह हिंदी अनुवाद भी हिंदी-भाषा-भाषी सज्जनों, श्रीमानों, विद्यार्थियों, तथा सर्वसाधारण के हित के निमित्त किया गया है। आशा है कि इससे सब लोगों को लाभ होगा। क्योंकि उपदेश ऐसी वस्तु नहीं है कि जिससे किसी की हानि हो। इसीलिए

सब देशो के बड़े बड़े महात्माओं और ग्रंथकारों ने अपने अपने अनुभव से सब लोगों के लिए अच्छी अच्छी नसीहतें (सदुपदेश) लिखी हैं, उन्हीं ग्रंथों में से छाँट छाँट कर यह ग्रंथ सङ्कलन किया गया है। मैं अधम-बुद्धि इस योग्य नहीं हूँ कि किसी को कुछ उपदेश करूँ, किन्तु स्वयं ही बड़े लोगों के उपदेश का मोहताज हूँ। हिन्दी, उर्दू, फ़ारसी और अरबी ग्रंथों में जो उपदेश पढ़े थे उनमें के थोड़े ये हैं।

सज्जन पुरुष मेरी धृष्टता को क्षमा करें और जहाँ कुछ भूल चूक देखें सुधार दें। विद्वान् सुलेखकों से मेरी यह भी प्रार्थना है कि इस समय सर्वसाधारण और विशेष करके नव-शिक्षितों को तथा विद्यार्थियों को सदाचार, परोपकार और राजभक्ति के उपदेशो की बहुत आवश्यकता है, अतएव दूसरे विषयो के साथ साथ इस विषय के भी ग्रंथो के रचना की ओर ध्यान दिया जाय तो अपने देश का बड़ा ही सुधार हो। किसी ने किसी महात्मा से पूछा कि ऐसा कोई काम बताओ कि जिसमें सब का लाभ हो और संसार के नाना मतावलम्बियों में से कोई भी उसमें कुछ शंका और आपत्ति न कर सके।

महात्मा ने कहा कि ऐसे तो ये तीन काम हैं—

१—सब लोगों के आने जाने के रास्तो में वृक्ष लगाना।

२—प्यासे मुसाफ़िरों और पशु-पक्षियों के लिए जगह जगह पानी की पियाऊ बैठाना।

३—सब लोगों को सदुपदेश देना।

मैंने उस महात्मा के पिछले वाक्य के आधार पर यह ग्रंथ अपनी अल्प-बुद्धि के अनुसार रचा है। इसके ४ अध्याय हैं।

१—पहला अध्याय, राजाओं के वास्ते ७९ उपदेश।

२—दूसरा अध्याय, राज्य के कर्मचारियों के लिए ३५ उपदेश।

३—तीसरा अध्याय, सर्वसाधारण के निमित्त १०७ उपदेश।

४—चौथा अध्याय, उपदेश दृष्टान्तों के साथ ४०।

देवीप्रसाद

जोधपुर फाल्गुन सुदी १ संवत् १९६९

# सूची





# सदुपदेश-संग्रह

## पहला अध्याय

---

### राजाओं के वास्ते उपदेश ।

(१) राजा को चाहिए कि जिस नौकर को बढ़ावे, यदि उससे कुछ अपराध हो जावे, या कोई शत्रु उसकी बुराई करे तो उस पर एकदम उसको न बिगाड़ दे। क्योंकि यह एक बँधी हुई बात है कि राजा जिसका सम्मान करता है, सब लोग उससे ईर्ष्या करने लगते हैं और उसके गिराने के लिए राज-भक्ति की ओट लेकर राजा से ऐसी ऐसी बातें लाग-लपेट की करते हैं जिनका आशय, जो उनको हानि पहुँचाने का होता है बहुत दूर जाकर निकलता है। परन्तु राजा की सावधानी इसमें है कि उनकी बातों को पहले ही से जाँचता रहे और जब उनके गूढ़ार्थ का मर्म जान ले तो उनको ऐसा मुँहतोड़ जवाब दे दे कि फिर उन्हें वैसे षड्यंत्र रचने का साहस न हो।

(३) राजा को चाहिए कि धर्म, कर्म और भरोसे के पक्के और पूरे नौकरों को अपने पास रक्खे, कच्चे और अधर्मी आदमियों से जहाँ तक बचा जाय बचे। क्योंकि जब राजा के कर्मचारी धर्मात्मा होंगे तो प्रजा सुख-चैन से रहेगी, नहीं तो बिना अपराध मारी जायगी, और ईश्वर के दरबार में राजा का मुँह काला होगा।

(४) राजा को गुणवानों की पालना और प्रतिष्ठा उनकी योग्यता के अनुसार करनी चाहिए। क्योंकि उनसे कुछ अच्छी ही सेवा बन आवेगी और जो गुणहीन हो उसको कभी अपने पास नहीं आने देना चाहिए। क्योंकि काँटे के झाड़ से चुभने के सिवा और क्या लाभ होगा।

(५) राजा को नीचे लिखे आदमियों का कभी विश्वास न करना चाहिए क्योंकि उनका मन कभी साफ़ न होगा—

१—जिसको बिना अपराध दंड मिला हो।

२—जो अपना मान-सम्मान राज्यसेवा में खोकर निर्धन और अपमानित हो गया हो।

३—जो अपने काम से अकारण दूर कर दिया गया हो और आगे को भी कोई आशा न रही हो।

४—जो स्वभाव से ही उद्दण्ड और कुकर्मी हो।

५—जो जन्म का आलसी और निकम्मा हो।

६—वह अपराधी कि उसको तो दंड मिला हो पर उसके साथी दण्ड मिलने से बच गये हों।

७—वह अपराधी, जिसे किसी अपराध में मान और माल की हानि भी पहुँची हो और उसके साथी केवल वाग्दंड पर ही छूट गये हों।

८—जिसने अच्छा काम करके भी कुछ फल न पाया हो और दूसरों ने उसके देखते हुए थोड़ी ही सेवा का बहुत लाभ उठा लिया हो।

९—जिसको उसके शत्रुओं ने राजा की नज़रों से गिरा कर बेइज्ज़त कर दिया हो, उसका काम आप ले बैठे हों और राजा उनसे राज़ी और इससे नाराज़ हो।

१०—वह आदमी जो अपने स्वार्थ के लिए दूसरों को हटा कर हर एक बात में राजा को दबाता हो।

११—जिसने राजा के पास अपने शत्रुओं से कम आदर-सत्कार पाया हो।

(६) राजा, नौकरों को अपनी कृपाओं से न तो इतना निराश करदे कि वे शत्रुओं से जा मिलें और न ऐसा निहाल कर दे कि बराबरी का दावा करने लगें किन्तु सदा-सर्वदा आशा और त्रास के फंदों में फँसा हुआ रक्खे, जिससे वे अपनी चादर के बाहर पाँव न पसार सकें।

(७) राजाओं को ३ बातें ज़रूर करनी चाहिए।

१—एक यह कि सत्य के पक्षपाती रहें जिनसे उनकी भलाई का यश चारों ओर फैले।

२—धर्म का पालन करें, अधर्म को मिटावें। चोरों और दुष्टों को दंड दें जिससे परमात्मा और सब लोग उनसे राज़ी रहें।

३—धूर्तों और कपटियों से बचें और शत्रुओं से गाफ़िल न रहें।

(८) राजा को प्रजा-पालन पर सदा दृष्टि रखनी चाहिए और उसकी भलाई को मुख्य समझना चाहिए। जो राजा अपने सुख और आराम के लिए प्रजा को कष्ट देता है उसके राज्य और तेज में शीघ्र ही भंग पड़ जाता है। क्योंकि राजा का राज्य प्रजा के सुखी होने से ही निर्विघ्न रह सकता है।

(९) राजा को अपना भेद उसी आदमी से कहना चाहिए कि जिसका भरोसा अनेक बार की जांच और परीक्षा से हो गया हो, तो भी उसको बहुत सी ताकीद कर देनी चाहिए कि वह उस भेद को अपने मन ही में छिपाये रक्खे और किसी से न कहे।

(१०) राजा को अपने मन की बात हर एक आदमी से कभी नहीं कहनी चाहिए और विशेष करके ऐसे मित्र से कि जो निराश हो गया हो, और ऐसे शत्रु से कि जो दिल में डरता हो।

(११) ये तीन गुण राजा में अवश्य होने चाहिएं, क्योंकि इनके बिना कभी किसी राजा का राज्य स्थिर नहीं रह सकता।

१—बुद्धि का फैलाव, जिससे होने वाली बात को पहले से ही सोच ले।

२—जिस काम का उद्योग करे पहले उसको सब तरह से जांच ले। जब किसी प्रकार का विघ्न न देखे तो उसको करे।

३—वीरता—जब शत्रु सामने आवे तो कभी उससे मुँह न मोड़े ।

( १२ ) राजाओं को क्षमा और गंभीरता का साधन विशेष करके रखना चाहिए। अपने पास रहने वालों का यदि कोई अपराध भी देखलें तो एक दो बार आनाकानी कर जावें और उनकी प्रतिष्ठा में कुछ भंग न डालें। क्योंकि जो राजा ज़रा ज़रा भूल और नकसीर का दंड देते हैं तो उनकी ओर से उन्हें शंका उत्पन्न हो जाती है। जिससे एक तो राज्य के काम बिगड़ने लगते हैं और दूसरे लोगों को राजा की क्षमा का कुछ भरोसा नहीं रहता ।

( १३ ) राजा को चाहिए कि उस आदमी की बात और सलाह को कभी भली न जाने जो पहले किसी दोष से दूषित किया गया हो, परन्तु जो वह ऐसा आदमी हो कि राज्य का काम बिना उसके प्रबंध और प्रयत्न के न चल सकता हो और न उसके समान और कोई आदमी काम करनेवाला हो तो उसका भरोसा इतना बहुत करे कि थोड़े दिन में वह दोष से निवृत्त हो जावे क्योंकि काम के आदमी बहुत कम मिलते हैं ।

( १४ ) राजा को चाहिए कि ख़ुशामदियों और चुग़लख़ोरों को अपने पास न आने दे वरन् जिसमें यह अवगुण देखे उसको निकाल बाहर करे ताकि कोई उपद्रव न उठने पावे ।

( १५ ) राजा को अपने अमीरों और वज़ीरों से मेल-मिलाप और अच्छा बरताव रखना चाहिए क्योंकि उनके मेल और एक-मन हुए बिना राज का बड़ा काम पार नहीं पड़ सकता ।

( १६ ) शत्रु की ख़ुशामद और अधीनता पर कभी विश्वास करके ग़ाफ़िल न हो जाना चाहिए क्योंकि शत्रु कभी मित्र न होगा ।

( १७ ) राजा का यह भी कर्तव्य है कि जब उसके मनोरथ सिद्ध हो जावें तो उन की पूरी पूरी सँभाल रक्खे और उन्माद से उनको नष्ट न करदे क्योंकि फिर सिवा पछताने के कुछ न होगा। "हाथ भी जले और होले भी हाथ से गये" की कहावत सच्ची हो जायगी।

( १८ ) जहाँ तक हो सके राजा द्वेषी लोगों की संगत से बचता रहे और उन की मीठी मीठी बातों से धोखा न खाजाय। क्योंकि जिस के मन में द्वेष होगा उससे हानि पहुँचाने के सिवा और कुछ न बन आवेगा।

( १९ ) राजा को यह भी न चाहिए कि नाहक किसी के पीछे पड़ जावे, वरन सब के साथ भलाई करे; क्योंकि भलाई का बदला भलाई है और बुराई का बदला बुराई।

( २० ) राजा को सहनशील भी होना चाहिए, क्योंकि इससे उसके उद्योग सफल हो जाते हैं।

( २१ ) राजा को अपने काम ऐसे लोगों को सौंपने चाहिए जो भलेमानस, जितेंद्रिय और धर्म-परायण हो और फिर जो आदमी जिस काम के योग्य हो उसको वही काम देना चाहिए। यदि किसी में बहुत गुण होने पर कोई अवगुण भी हो तो उसके कारण यह ज़रूर नहीं है कि उसे बिलकुल ही दूर रक्खा जावे, परन्तु उसके अवगुण से भी गाफ़िल नहीं रहे और किसी से जाने या अनजाने एक बार कुछ बिगाड़ भी हो जावे तो उससे दरगुज़र कर जाना अच्छा है, परन्तु जानबूझ कर बार बार अपराध करने वाले को अपनी सरकार से निकाल देना चाहिए।

(२२) राजा को न तो स्वयं ज़ियादा किफ़ायत करना चाहिए और न बहुत किफ़ायत करने वाले नौकरों से राजी रहना चाहिए। क्योंकि नौकरों का अति किफ़ायती होना भी स्वामि-भक्ति नहीं है, वरन स्वामि-विद्रोह है। किफ़ायत वह है कि फ़िज़ूल-ख़रची न होना चाहिए। यह नहीं कि हक़दारों को उनके वाजबी हक इनाम और बख्शीश से विमुख रक्खा जावे।

(२३) राजा का यह कर्तव्य है कि जो काम अपने दीवानों और कामदारों को सौंपे उसकी जाँच और परताल भी आपही करता रहे, जिससे देश की व्यवस्था उससे छिपी न रहे; वरन ऐसी सावधानी और सँभाल में बहुत से लाभ हैं जिनमें से एक यह है कि ऐसा करने से उसको हर एक ओहदेदार और अहलकार के चलन की ख़बर रहेगी, दूसरे सब राज्य के नौकर-चाकरों को पूछ-ताछ होने का डर रहेगा।

(२४) राजा को अपने सूबेदारों और मुसाहिबों के चाल-चलन से अच्छी तरह ख़बरदार रहना चाहिए। जो हाकिम प्रजा को पीड़ा देता हो या सरकारी माल में से चोरी करता हो, उसका नाम अपने दफ़्तर से काट देना चाहिए और जिस का ढंग और प्रजा के साथ बरताव अच्छा हो उसकी तनख्वाह और इज़्ज़त बढ़ा कर नीचे से ऊपर लेना चाहिए। क्योंकि जब उसके ऐसा करने से लोगों को मालूम होगा कि राजा अच्छा काम करने वालों की क़दर करता है और बुरे काम करने वालों को दंड देता है तो जो लोग भलेमानस हैं, वे और भी अच्छा काम करने को दौड़ेंगे जिसके कारण और ऊँचे पद को पहुँचें और जो अयोग्य और बद-

चलन हैं वे डर जायँगे और आगे को अन्याय तथा प्रजा को सताने का साहस न कर सकेंगे ।

(२५) नौशेरवाँ बादशाह के वज़ीर बुजर्चमिहिर ने कहा है कि जो राजा अपने राज्य को स्थिर करना चाहे वह इन ११ सिद्धान्तों का पालन करे ।

१—अकारण क्रोध और कोप करने से बचे ।
२—सचाई और सफ़ाई का बरताव रक्खे ।
३—सब काम बुद्धिमानों की सलाह से करे ।
४—बड़े लोगों का आदर करे ।
५—कैदियों का हाल जानता रहे ।
६—रास्तों की देख भाल रक्खे ।
७—अपराध के अनुसार दंड दे ।
८—सेना और शस्त्रों की सजावट से गाफ़िल न रहे ।
९—अपने सगे सम्बन्धियों की सार-संभाल करता रहे ।
१०—चारों ओर चार (ख़बर लाने वाले दूत) भेजा करे ।
११—काम करने वालों की कदर और इज्जत बढ़ावे ।

(२६) उसी ने यह भी कहा है कि राजाओं को चार बातों से बचा रहना चाहिए ।

१—क्रोध को अपने ऊपर प्रबल होने देने से—क्योंकि क्रोध करना लाचार लोगों का काम है और राजा लाचार नहीं है ।
२—झूठ बोलने से—क्योंकि झूठ बोलना किसी डर या लोभ से होता है राजा इन दोनों दोषों से रहित है ।
३—कंजूस होने से—क्योंकि कंजूस होना दरिद्री हो जाने के डर से होता है । राजा दरिद्री नहीं है ।

४—सौगंद खाने से-सौगंद दोष दूर करने के वास्ते खाई जाती है और राजा निर्दोष होता है।

(२७) राजाओं को जहाँ तक हो सके अन्याय और अत्याचार से बचना चाहिए। जिससे परलोक में बचाव रहे और सदा दया और क्षमा का ध्यान रक्खें ताकि परमेश्वर भी उन पर दया और क्षमा करता रहे।

(२८) राजाओं को इन आठ आदमियों से अपने को बचाये रखना चाहिए।

१—जो पालने के उपकार को भूल जावे और नमक-हरामी करने से न डरे।

२—जो बिना कारण क्रोध किया करे और क्रोध भी ऐसा कि जिसे वह दबा न सके।

३—जो ईश्वर और मृत्यु को भूल कर संसार के मद में घमंड में आ जावे।

४—जो छल-कपट से अपना काम निकालता हो, और उस को अच्छा जानता हो।

५—जिसे झूठ बोलने और बेइज्ज़त होने की आदत हो और सचाई और ईमानदारी से कोसों दूर हो।

६—जो आशा-तृष्णा के वशीभूत हो।

७—जो निर्लज्ज और बेअदब हो।

८—जो बिना बात ही लोगों को बुरा समझे और उनको पीड़ित करे ।

( २९ ) राजा का बहुत ज़रूरी काम यह है कि अपने नौकर-चाकरों के स्वभाव और बरताव को देखे और उनकी बुद्धि और समझ बूझ की जाँच करता रहे । इन लोगों की बुद्धि दो प्रकार की होती है ।

एक धीमी, परन्तु भली और भलाई की ओर जाने वाली । दूसरी तेज और तीक्ष्ण, परन्तु बुराई की तरफ़ झुकी हुई ।

पहली बुद्धि के लोगों की पुष्टि करनी चाहिए क्योंकि उनसे कभी किसी का अपकार न होगा ।

दूसरी बुद्धि वालों से हर वक्त, सावधान और सचेत रहना चाहिए कि कहीं कोई कुछ उपद्रव न कर बैठे ।

( ३० ) राजों को नौकरों के पालन और पोषण में वैद्यों के समान काम करना चाहिए । वैद्य जब तक किसी की प्रकृति नहीं जान लेता, तब तक औषधि नहीं देता । वैसे ही राजा भी अपने नौकरों की प्रकृति जान कर उसके अनुसार उनका पालन-पोषण करे और काम निकाले, जिस में फिर उस को पछताना और हानि न उठाना पड़े ।

( ३१ ) राजा इन आठ आदमियों को अवश्य अपने पास रक्खे ।

१—जो कृतघ्न न हो।

२—जो प्रीति का पक्का हो।

३—जो विद्वानों की कदर जानता हो।

४—जो कुकर्म और घमंड से दूर रहता हो।

५—जो कोप और क्रोध को दबाने की सामर्थ्य रखता हो।

६—जो उदार हो और ग़रीबों का काम निकालने में न चूकता हो।

७—जिस में लाज और शील हो।

८—जो भले आदमियों से मेल रखता हो और बुरे लोगों से दूर भागता हो।

( ३२ ) इन चार बातों से राजा का तेज-प्रताप घट जाता है।

१—तुच्छ लोगों के सामने हँसना।

२—नीच लोगों को अपने पास रखना।

३—औरतों से सलाह करना।

४—दुष्टों को दण्ड न देना।

(३३) इन छः आदमियों को राजा पाले और अपने पास रखे।

१—बुद्धिमान मंत्री।

२—सुयोग्य मुनशी।

३—सुकवि।

४ सुज्ञान ज्योतिषी।

५—विचक्षण विदूषक।

६—विद्वान् वैद्य।

( ३४ ) राजा में ये तीन गुण अवश्य होने चाहिएँ ।

१—न्यायी हो ।

२—वीर हो ।

३—उदार हो ।

( ३५ ) राजा को किसी काम में जल्दी न करनी चाहिए क्योंकि जो काम धीरे और सोच-विचार से होता है वह जल्दी में नहीं हो सकता; किन्तु जल्दी करने से बिगड़ता है ।

( ३६ ) जब कोई मुशकिल आपड़े तो राजा को धीरज धर कर उस का उपाय करना चाहिए और जो बहुत से वैरी भी नज़र आवें तो कभी घबराना नहीं चाहिए वरन् उन में से किसी एक को मिला कर अपना काम निकाल लेना चाहिए ।

( ३७ ) राजा को उचित है कि स्वार्थी लोगों से बचता रहे क्योंकि उनके मुँह पर तो कुछ और होता है मन में कुछ और । वे चाहे कितनी ही मीठी मीठी बातें करें परन्तु उन का परिणाम ज़हर जैसा बुरा ही होगा ।

( ३८ ) राजा को किसी से बुराई नहीं करनी चाहिए और न किसी का बुरा चीतना चाहिए, वरन् उस का यह कर्तव्य है कि सारी प्रजा का भला और कल्याण करे ।

( ३९ ) राजाओं का चित्त समुद्र के समान विशाल और गहरा होना चाहिए । जो चुगलखोरों के कूड़े-करकट से गन्दा न हो जावे और उन की गंभीरता प्रचंड पर्वत के तुल्य हो, जिस को काम और क्रोध की आँधी कभी न हिला सके ।

(४०) राजा को उचित है कि जब कभी क्रोध आ जावे तो उस को रोके और पूरा पूरा सोच विचार किये बिना जल्दी में कोई अनुचित काम न कर बैठे।

(४१) राजा को धीर और गंभीर भी होना चाहिए क्योंकि बहुत से काम अनायास ही निकल जाते हैं और दृढ़ता से हर एक दुर्घटना का उपाय करना चाहिए।

(४२) राजा को किसी प्रकार के भी नशे के वश में न हो जाना चाहिए, क्योंकि वह परमात्मा की तरफ़ से उसकी सृष्टि का रखवाला है। जब रखवाला आपही गाफ़िल और असावधान होजायगा तो वह क्या रखवाली करेगा।

(४३) राजा को शिकार में भी अपना समय नहीं खोना चाहिए। उसके वास्ते तो यही बड़ा शिकार है कि वह पशु-पक्षियों के बदले लोगों के मन और चित्त को सद्व्यवहारों के जाल में फँसा कर शिकार करले।

( ३४ ) राजा में ये तीन गुण अवश्य होने चाहिएँ।

१—न्यायी हो।

२—वीर हो।

३—उदार हो।

( ३५ ) राजा को किसी काम में जल्दी न करनी चाहिए क्योंकि जो काम धीरे और सोच-विचार से होता है वह जल्दी में नहीं हो सकता; किन्तु जल्दी करने से बिगड़ता है।

( ३६ ) जब कोई मुशकिल आपड़े तो राजा को धीरज धर कर उस का उपाय करना चाहिए और जो बहुत से वैरी भी चढ़ आवें तो कभी घबराना नहीं चाहिए वरन् उन में से किसी एक को मिला कर अपना काम निकाल लेना चाहिए।

( ३७ ) राजा को उचित है कि स्वार्थी लोगों से बचता रहे क्योंकि उनके मुँह पर तो कुछ और होता है मन में कुछ और। वे चाहें कितनी ही मीठी मीठी बातें करें परन्तु उन का परिणाम ज़हर जैसा बुराही होगा।

( ३८ ) राजा को किसी से बुराई नहीं करनी चाहिए और न किसी का बुरा चीतना चाहिए, वरन् उस का यह कर्तव्य है कि सारी प्रजा का भला और कल्याण करे।

( ३९ ) राजाओं का चित्त समुद्र के समान विशाल और गहरा होना चाहिए। जो चुग़लख़ोरों के कूड़े-करकट से गन्दा न हो जावे और उन की गंभीरता प्रचंड पर्वत के तुल्य हो, जिस काम और क्रोध की आँधी कभी न हिला सके।

(४०) राजा को उचित है कि जब कभी क्रोध आ जावे तो उस को रोके और पूरा पूरा सोच विचार किये बिना जल्दी में कोई अनुचित काम न कर बैठे।

(४१) राजा को धीर और गंभीर भी होना चाहिए क्योंकि बहुत से काम अनायास ही निकल जाते हैं और दृढ़ता से हर एक दुर्घटना का उपाय करना चाहिए।

(४२) राजा को किसी प्रकार के भी नशे के वश में न हो जाना चाहिए, क्योंकि वह परमात्मा की तरफ़ से उसकी सृष्टि का रखवाला है। जब रखवाला आपही गाफ़िल और असावधान होजायगा तो वह क्या रखवाली करेगा।

(४३) राजा को शिकार में भी अपना समय नहीं खोना चाहिए। उसके वास्ते तो यही बड़ा शिकार है कि वह पशु-पक्षियों के बदले लोगों के मन और चित्त को सद्-व्यवहारों के जाल में फँसा कर शिकार करले।

(४४) राजाओं को सदा जागते रहना चाहिए और सोवें भी तो अचेत न होजावें। क्योंकि प्रजा की सुख-निद्रा उनकी जागृतावस्था से बँधी हुई है। वे जो ज़रा भी ग़फ़लत की नींद में सो जावेंगे तो प्रजा की नींद उड़ जावेगी।

(४५) राजा को जहां तक होसके धन संग्रह करना चाहिए। क्योंकि राज्य के सारे काम धन से चलते हैं। जिस राजा के पास धन होता है उसी के तेज-प्रताप की धूम-धाम दुनिया में होती है

और वही सेना भी अधिक रख सकता है। जिससे दुश्मन दवे रहते हैं, और वही अच्छे अच्छे विद्वानों को संसार से छाँट कर अपने पास रख सकता है जिनसे राज्य का प्रबन्ध शोभा और दृढ़ता पकड़ता है। जिस राज्य में धन नहीं होता वह हमेशा दुश्मनों, करज़दारों और पड़ोसियों से दवा रहता है और उससे यश-कीर्ति और साहस का कोई बड़ा काम नहीं हो सकता।

(४६) धन जोड़ने के लिए राजा को अपनी प्रजा का धन और माल छीन कर अपने ख़ज़ाने में न भरलेना चाहिए। क्योंकि यह तो बड़ा अन्याय है और अन्याय से कमाया हुआ धन कभी किसी काम में बल और बरकत नहीं देता। धन तो सुप्रबन्ध, न्याय और देश को आवाद करने तथा प्रजा को सुख देकर संग्रह करना चाहिए, जिससे लोगों के घर भी बने रहें और राज्य का भण्डार भी भरा रहे।

(४७) प्रजा की धन-सम्पत्ति को राजा अपनी ही धन-सम्पत्ति के समान माने और उस का लोभ न करे। और यह समझे कि प्रजा के पास जो धन है वह मेरा ही है और वक़्त पड़ने पर मेरे ही काम आवेगा। इस लिए कि जिस राजा की प्रजा धनवान् होती है उस से राजा को आपत्-काल में बहुत कुछ सहायता मिल सकती है।

(४८) राजा को दुष्टों पर दया न करनी चाहिए क्योंकि जो राजा ऐसा करता है उसको न तो प्रजा-पालन का कुछ यश प्राप्त होता है और न वह वैरियों को जीत सकता है। दुष्टों से प्रजा को सुख-चैन का ... वैरियों से राजा को धन और प्राण का भय रहता है इस लिए

दया छोड़ कर ऐसे घातक भय को जैसे हो सकें वैसे मिटा देना चाहिए।

(४९) राजा को दण्डनीति भी नहीं छोड़नी चाहिए। क्योंकि राजा के वास्ते दण्डनीति भी बहुत ज़रूरी है। जो राजा यथासमय दण्डनीति को काम में नहीं लाता वह यथार्थ मे राजा नहीं है। क्योकि राजा का तप, तेज दंडनीति से ही बढ़ता है। श्रौर दंडनीति से ही उसके राज्य, देश श्रौर धन की रक्षा होती है श्रौर दंडनीति ही हर एक आदमी को मर्यादा भंग नहीं करने देती। बड़े लोगों ने कहा है कि जिस देश का राजा दंडनीति न जानता हो, लोगों को उसके राज्य में रह कर विवाह न करना चाहिए श्रौर न धन-माल जोड़ना चाहिए, क्योंकि दुष्टो के प्रबल हाथो से कभी उनको कल नहीं पड़ेगी।

(५०) राजा जो शारीरिक बंधनात्मक दंड दुष्टो को दंडनीति से देता है वह बड़े काम की बात है। क्योंकि उस से एक तो अन्याय-पीड़ित प्रजा को न्याय मिलता है। दूसरे अन्याय करनेवालों को भय हो जाता है। अतएव राजा को कभी दण्ड देने में ग़फ़लत नहीं रखनी चाहिए।

(५१) कई लोग ऐसे भी होते हैं कि जिनको वाग्दण्ड ही बहुत होता है। श्रौर, कई क़ैद, जुरमाना, जायदाद की ज़ब्ती श्रौर मार-पीट के भी योग्य होते हैं। इसलिए जो अपराधी जिस दंड के योग्य हो उसको वही दंड देना चाहिए श्रौर उसमें कम-जियादा नहीं करना चाहिए। क्योंकि यह भी बड़ी ख़राबी की बात है। संसार-व्यवहार के बहुत से काम राजा की धाक से ही चलते हैं श्रौर धाक दंडनीति

से बैठती है। राजा को चाहिए कि अपनी धाक अनेक रूप से बनी रक्खे और उसमें किसी प्रकार से भी विघ्न न पड़ने दे नहीं तो धाक कम होजाने से लोगों को डर जाना रहेगा और अन्याय तथा अपराध बढ़ जायँगे।

(५२) बुद्धिमानों ने कहा है कि जो दण्ड का डर न हो तो ऊँट, घोड़े, गधे, बैल और भैंसे कभी अपने सवारों और बोझे को न ले चलें, न नौकर नौकरी करें और न राजा के भाई बेटे उस का हुक्म मानें।

(५३) राजा को कभी यह नहीं सोचना चाहिए कि मैं अकेला हूँ और मेरा एक पेट है वह थोड़े में भर जायेगा बल्कि यह जानना चाहिए कि जैसे सिंह अपने पेट के वास्ते एक बड़े भैंसे को मारता है, जिस में दूसरे छोटे जानवर भी अपना पेट भर लें वैसे ही मैं भी बढ़ कर दिग्विजय करूँ, अपने राज्य-कटक और वैभव को बढाऊँ जिससे हजारों लाखों आदमियों का भला हो।

(५४) राजा को अपने राज्य की प्रतिष्ठा का ध्यान अपने प्राणों से भी बढ़कर रखना चाहिए क्योंकि उस के बिना राजा की, चाहे वह कितना ही बड़ा हो, पृथ्वी में कुछ प्रतिष्ठा नहीं होती। जो राजा अपनी पूजा-प्रतिष्ठा में फरक नहीं पड़ने देता उस को दूसरे राजा की प्रजा भी आदर और मान की दृष्टि से देखती है और वही सब राजाओं में प्रथम श्रेणी का राजा गिना जाता है।

(५५) राजाओं को यह जरूरत नहीं है कि राज्य के कामों में अपने पराये का कुछ ध्यान करें। या किसी के डील-डौल, ऊँची

चोली. सुन्दर छवि और सोहनी सूरत को काफ़ी समझ लें। वरन उसके गुण देखें। मन, चित्त और मानसिक-शक्ति और बुद्धि वग़ैरह की जाँच कर अपने कामों के लिए आदमियों को चुनें।

(५६) राजाओ के बहुधा बड़े बड़े काम मन्त्रियों से बिगड़ते हैं, इसलिए उनको आलस्य छोड़ कर अवश्य यह काम करना चाहिए कि मंत्रियों और प्रधान मंत्रियों के स्वभाव और बरताव को देखते रहें। जिस मंत्री की हीन प्रकृति और बुरी नीति देखें उसको काम से अलग करदें। राजा के दरबार में बुरा मंत्री उस मगर-मच्छ के समान है. जो एक मीठे पानी के कुंड में रहता हो, जिसका पानी कितना ही स्वादिष्ठ हो परन्तु लोग जहाँ एक बार उसमें मगर-मच्छ को देख लेंगे तो फिर कभी कोई उसमें हाथ न डालेगा। इसी भाँति प्रजा भी डर के मारे राजा से अलग अलग ही रहेगी और कोई आदमी सच्चा सच्चा अपना और उसका हाल राजा से अर्ज़ न कर सकेगा। इसका फल राजा और राज्य के वास्ते कुछ अच्छा न होगा।

(५७) ये छः प्रकार के राजा अवश्य अपने राज्य को खो बैठते हैं।

१—जो शुभचिन्तकों को बेसमझी से बिना सबब और बिना कसूर पास से दूर करदें और जमीन तथा जागीर छीन लें, जिससे वे निर्धन और निराश्रय होकर ख़राब हो जायँ और उनकी जगह अशुभचिन्तक और अयोग्य आदमी जोर पकड़ें जो काम पड़ने पर दगा दे जायँ।

२—दूसरा वह जो यह न जान सके कि किस आदमी को अपना भेदू बनाना चाहिए और किसको नहीं, और किसको बड़ा

काम देना चाहिए और किस को छोटा; तथा किसको सर्वथा ही न देना चाहिए। संधि करने का कौन अवसर है तथा कौन अवसर लड़ने का है।

३—तीसरा वह जहाँ क्रोध और कोप की भीत उठाना चाहिए वहाँ दया और मया का द्वार खोल दे और ख़ुशामदियों की बातों में आ कर सच कहने वालों और शुभचिन्तकों को अपमानित करके निकाल दे।

४—चौथा वह कि जो क्रूरता और क्रोध के वश में हो जावे और किसी बात में अपने मान-गौरव की मर्य्यादा न रक्खे।

(५) पाँचवाँ वह, जो काम की प्रवृत्ति से इन्द्रियों के वश होकर स्त्रियों में पड़ा रहे और राज-काज के समय को शराब और शिकार वग़ैरह में खोकर राज्य के कामों की ख़बर न ले।

६—छठा वह कि जिसके बुरे-भोंडे कामों से राज-विद्रोह का रूप बँध जावे और शत्रु तथा अशुभचिन्तक लोग उपद्रव उठाने को उद्धत हो जावें और वह उनका कुछ उपाय न करे और सहज समझ कर टालता रहे।

(५८) राजा को चाहिए कि जहाँ तक बन सके प्रजा और सेना के दिलों पर अपनी प्रीति और प्रतिष्ठा की नींव जमावे और कभी ऐसी बात न होने दे कि जिससे लोग घृणा करें। जब किसी राजा की क्रूरता, दुष्टता तथा अनीति से उसकी प्रजा और सेना बिगड़

जाती है तो उस समय बड़ी मुश्किल पड़ती है। उसका उपाय बड़े बड़े बुद्धिमानों से भी नहीं बन पड़ता। ऐसी दशा में राजा को चाहिए कि लोगों के राज़ी करने का प्रयत्न करे और अपने स्वभाव को बदल डाले और जो शुभचिन्तक और हितैषी मित्र वा मंत्री हों उनका कहना और मंत्र मान कर प्रजा की नाराज़ी दूर करने में कसर न रक्खे। परन्तु इस पर भी जब देखे कि कुछ फ़ायदा नहीं होता, तथा लोग किसी तरह भी उससे रु नहीं जोड़ते तो अपने बेटे को राज्य देकर अलग हो जावे और फिर कभी किसी काम में न बोले। इस उपाय से जो अंतिम है उसके प्राण बच जायँगे और राज्य भी उसके घराने से नहीं जायगा।

(५९) राजा को चाहिए कि अपनी फ़ौज और मन्त्रीमंडली में एक ही जाति और एक ही देश के आदमियों को न रक्खे। अलग अलग जाति और देश के लोगों को रक्खे कि जिसमें सबके मिल जाने की बहुत कम सम्भावना है। बल्कि राजनीति भी यही कहती है कि एक ही जाति के आदमियों को न बढ़ाया जावे।

# दूसरा अध्याय ।

## राज-काज करने वालों के लिए उपदेश

(१) जब किसी आदमी को राज्य का काम मिले तो उसको इन पाँच बातों का बरताव करना चाहिए।

१—ग़ुस्सा छोड़ कर धीरज धरे।

२—इन्द्रियों को वश में रक्खे।

३—लोभ और तृष्णा के वश में न हो जावे।

४—सफ़ाई और सचाई बरते; झूठ और फ़रेब से बचे।

५—धीर गंभीर रहे और कोई कठिन काम आ पड़े तो घबरा न जावे।

(२) राज-वर्गियों को चाहिए कि कभी राजा का हित न छोड़ें। राजा को कदाचित् उनकी तरफ़ से कोई संदेह भी हो जावे तो भी जो सच्ची बात हो वह अरज़ करके नमकहलाली दिखावें।

(३) नौकर को अपने स्वामी की सेवा तन मन से परिश्रम करके करनी चाहिए जिस में उसका भला हो। बड़े लोगों ने कहा है कि "करेगा सेवा तो पावेगा मेवा"।

(४) अमीरों और वज़ीरों को चाहिए कि हर हालत में स्याने और भले आदमियों को अपने पास रक्खें और कभी कोई

काम न्याय और धर्म को छोड़ कर न करें, छछोरपन की आदत न डालें. हमेशा धीर वीर और गंभीर बने रहे।

(५) राज्य का काम करने वालों को तीन बातों का बरताव करना चाहिए।

१—ईमानदारी।

२—सचाई।

३—हिम्मत।

(६) राजा से किसी का अपराध न कहना चाहिए जब तक कि राजा की तरफ़ से भरोसा उसके मान लेने का न हो जावे।

(७) बड़े लोगो ने राजा को पहाड़ की उपमा दी है। पहाड़ों में तरह तरह के रत्न, मेवे और जड़ी-बूटी मिलती तो हैं, पर शेर, चीते, साँप. बिच्छू भी वहाँ रहते हैं इस वास्ते बुद्धिमानों को चाहिए कि जहाँ तक हो सके ऐसी जोखिम की जगह से दूर ही रहें और जो वहाँ जाने का काम भी पड़ जावे तो बहुत सोच समझ कर पांव धरें और अपने मान और प्राणों को बचाये रहें।

(८) अमात्यों को इन ४ बातों का बरताव अवश्य करना चाहिए; नहीं करेंगे तो पछताना पड़ेगा।

१—अयोग्य लोगो को काम न सौंपें।

२—कामों में जल्दी न करें।

३—इन्द्रियों के वश में न हो जावें।

४—छोछे आदमियों को मुँह न लगावें।

(९) वज़ीरों को चाहिए कि बादशाहों से नेकी और भलाई की बातों के सिवा और कुछ न कहें। रैयत के और उनके बीच में भंग न डालें। और राजकुमारों से अधिक मेल-मिलाप न रक्खें*।

(१०) प्रधान मंत्रियो को राजाओं की प्रसन्नता का घमण्ड न हो जाना चाहिए। क्योंकि राजाओं को बदलते देर नहीं लगती और उनका मिजाज़ भी सदा एकसा नहीं रहता।

दोहा—राजा जोगी अगम जल, इनकी उलटी रीत।
डरते रहियो परसराम, थोड़ी पालें प्रीत॥

(११) राज्य के अफ़सरों को चाहिए कि अपने मातहतों पर दया-मया रक्खें और उनकी प्रतिष्ठा भंग न करें। उनसे जो कोई

* नौशेरवां बादशाह से वज़ीरों ने पूछा था कि अमुक अमीर से आप क्यों रुष्ट हो गये हो? उसने कहा कि वह युवराज से सटपट करने लग गया था। ऐसे ही जोधपुर के महाराजा विजयसिंह ने एक बनिये को वकील बना कर मरहटों के पास जाने की आज्ञा दी थी, उसने नजर और मुजरा करके अर्ज़ की कि जो हुक्म हो तो महाराज-कुमार की भी नज़र कर आऊं। महाराज ने फरमाया कर आ। वह तो उधर गया और इधर एक कर्मचारी ने ताड़ कर दूसरे के कान में कहा कि अब हज़ूर की वह नज़र नहीं रही है। सो वही उसने प्रत्यक्ष देख लिया कि जब वह महाराज-कुमार की नज़र करके आया तो महाराज ने कह दिया कि अभी ठहर जा हम फरमावें तब जाना, बस इतनी ही बात में उसका अकाज हो गया।

क़सूर भी हो जावे तो अकेले में समझा देवें; कचहरी में बुरा-भला न कहें, क्योंकि इसमें सरकारी ओहदे की हतक़ होती है।

( १२ ) हाकिमों को चाहिए कि नर्मी और मीठी बोली से लोगों पर हुक्म चलावें। कड़ी या बुरी बात किसी को न कहे, क्योंकि इसमें पहले तो हुकूमत की हतक़ होती है और दूसरे रैयत में दुशमनी और नाराज़ी फैलती है।

( १३ ) अमीरों और वज़ीरों की भलाई इस बात में है कि जहाँ तक होसके वे अपनी थोड़े दिनों की हुकूमत को दुशमनी और बदमिजाजी से न बिगड़ने दें और यह अच्छी तरह से समझ लें कि जैसे वक़्त निकला चला जाता है वैसे ही दौलत और हुकूमत भी चली जाती है परन्तु एक बुराई भलाई ही रह जाती है।

( १४ ) दौलत आदमियों की कसौटी है क्योंकि इससे अच्छी बुरी प्रकृति बहुत जल्दी मालूम हो जाती है। सयाने लोगों को चाहिए कि दौलत पा कर अपने को सँभाले रहें और उसके मद में मदोन्मत्त न हो जावें जो अपनी ऊँची जगह से नीचे गिर पड़ने का हेतु है।

( १५ ) हाकिमों को चाहिए कि किसी को अपनी ज़बान से बुरा-भला न कहें और न कभी कोई 'गाली' मुँह से निकालें, क्योंकि तीर-तलवार का घाव तो अच्छा हो जाता है परन्तु ज़बान

का घाव कभी अच्छा नहीं होता और इस में जीव की भी जोखिम है (१)

( १६ ) राजा के पास रहने वालों को उचित है कि राजा से बहुत लगे-लिपटे न रहें, रोटी और तवे की मिसाल पर ध्यान देते रहें कि जो रोटी को तवे पर ज़ियादा रक्खें तो जल जावे और जल्दी उतार लें तो कच्ची रह जावे। इसलिए उसको ज़रूरत के मुवाफ़िक़, जिस में न तो वह जले और न कच्ची रहे, तवे पर रखते हैं। इसी तरह उन लोगों को भी राजा के पास रहने की जितनी ज़रूरत हो उतना ही रहना चाहिए।

( १७ ) परमेश्वर जो किसी को राज का काम दे कर बड़ा करे तो उसको चाहिए कि अपने से नीचे दरजे वालों पर मिहरबानी करे और उनको ऊँचे पद पर पहुँचाने की चिन्ता में रहे कि जिसके पलटे में परमेश्वर उसको और भी बढ़ावें।

( १८ ) चाँद सितारों से, राजा सरदारों से और सरदार अहलकारों से अच्छा लगता है। इसलिए जहाँ तक हो सके बड़े आदमियों को अपनी सरदारी बढ़ानी चाहिए। जिसका उपाय यही है कि अपने नौकरों के साथ अच्छा बरताव करें और दूसरे लोगों को भी फायदा पहुँचावें जिससे सब लोग उनकी अधीनता में रहें।

---

( १ ) सलावत ख़ाँ बख्शी ने राव अमरसिंह राठोड़ को गँवार कह दिया, जिस पर उन्होंने तुरत कटारी मार कर उसके प्राण ले लिये। इस विषय का यह एक दोहा याद रखने के योग्य है।

'ग' कहते अमरेस गहि, कर कटार विकराल।
'वार' कहन पायो नहीं, पार कटी तत्काल॥

( १९ ) एक बड़े आदमी के भाग में बहुत से छोटे आदमियों का साझा होता है इसलिए उसको समझ लेना चाहिए कि वह जितना अधिक उन लोगों को लाभ पहुँचावेगा उतना उसका भाग बढ़ेगा।

( २० ) राज-वर्गियों को जो यह चाहना हो कि राजा उनकी इज्ज़त बढ़ावे तो उनको अपने तावेदारों की इज्ज़त बढ़ानी चाहिए क्योंकि जैसा करेंगे वैसा पावेंगे।

( २१ ) राजाओं का काम बड़े कर्मचारियों अर्थात् दीवानों और बख्शियों से चलता है और उनका छोटे अहलकारों से, सो उनको चाहिए कि अहलकारों का दिल आप भी अपने हाथों में रक्खें और राजाओं से भी ख़ातिर करा कर उनका हौसिला बढ़ाते रहें कि इससे वे राजी होकर अपना अपना काम करने में जितनी मेहनत करेंगे उतनी ही उन ओहदेदारों की नेकनामी होगी।

( २२ ) अहलकारों में जो कोई आदमी निकम्मा हो या काम बिगाड़ता हो या हुक्म न मानता हो या चोरी करता हो तो ओहदेदारों को चाहिए कि उसको किसी बहाने से बदल देवें। पर उस की रोटी न छुड़ावें क्योंकि रोटी सबको परमेश्वर की तरफ़ से मिलती है।

( २३ ) जो किसी से कुछ क़सूर हो जावे और वह उसकी माफी मांगे तो उसको माफ़ करदें क्योंकि परमेश्वर भी अपने बन्दों के क़सूर माफ़ करता है।

( २४ )—सरकारी कामों में अपने घरू आदमियों को कभी दख़ल न देने दें, जो ऐसा होगा तो राजा को सन्देह होगा और शत्रुओं को छिद्र मिल जायगा ।

( २५ )—अफ़सरों को अपने मातहतों से उतनाही सम्बन्ध रखना चाहिए कि जो सरकारी कामों के वास्ते ज़रूरी हों और कभी उनको अपने निज के कामों में शामिल न करना चाहिए ।

( २६ )—जब तक किसी मनुष्य के सुयोग्य होने और अच्छा काम करने की जाँच आप न कर लें तब तक कभी उसकी प्रशंसा राजा के सामने न करें । जो बिना परीक्षा ही ऐसा करेंगे तो अवश्य एक दिन लज्जित होना पड़ेगा ।

( २७ )—ओहदेदारों को न चाहिए कि राजाओं की मिहरबानी पर भूल कर अपने बराबरवालों से शेख़ी और घमंड का बरताव करें और कारण बिनाही उनके बिगाड़ने की चिन्ता में रहें क्योंकि राजाओं की मिहरबानी का कुछ भरोसा नहीं है, जैसी आज इन पर है वैसी ही कल दूसरों पर भी थी ।

( २८ )—बादशाह जो किसी अमीर या वज़ीर का दरजा बढ़ावे तो उसके बराबरवालों को जलना न चाहिए वरन प्रसन्न होना चाहिए कि जो आज इस की इज्जत बढ़ी है तो कल हमारी भी बढ़ेगी ।

( २९ )—जिसको कोई काम या ओहदा मिलता है तो बहुत से ओछे आदमी उसकी तरफ़ उसी तरह से दौड़ पड़ते हैं कि जैसे मक्खियाँ गुड़ की तरफ़ । मगर उसको होशियार रहना चाहिए कि

जैसे मक्खियाँ गुड़ को खा भी जाती हैं और उसे गन्दा भी कर जाती हैं। वैसे ही कहीं ये लोग भी उसके साथ कोई हरकत इस तरह की न कर जायँ।

( ३० )—जब कोई काम मिले तब उसको सचाई और सफ़ाई से करना चाहिए।

( ३१ )—जब तक कोई काम तुम्हारे पास रहे उसको बराबर मिहनत और ईमानदारी से दिल लगा कर करो, तुम्हारे अख़्तियारों में चाहे कुछ ही फ़र्क़ क्यों न आगया हो।

( ३२ )—ओहदेदारों में अपने अपने मतलब से फूट न पड़ना चाहिए कि जिससे मालिक का काम बिगड़ता है। जो नमक-हरामी की बात है।

( ३३ )—समझदार आदमियों को चाहिए कि जहाँ तक हो सके राज्य का काम लेने से बचें, क्योंकि उसमें सिवा तकलीफ़ों के कुछ नहीं है। और जो यह बोझा सिर के ऊपर आही पड़े तो उसको ऐसी अच्छी तरह से करें कि जिससे उनका भरोसा और दबदबा लोगों में दिन दिन बढता रहे। ऐसा न हो कि दौलत और हुकूमत के नशे में चूर होकर अपनी बात भी खो बैठें।

( ३४ )—जिसकी गरदन पर राज्य के कामों का बोझ रक्खा गया हो उस को चाहिए कि अपना समय व्यर्थ कामों में न खोवे और ख़ुशामदियों तथा लफंगों की बातों में आ कर अपनी इज़्ज़त को बट्टा न लगावे बल्कि सब कामों का वक़्त बाँध कर हर एक काम उचित वक़्त पर कर ले और निकम्मे आदमियों को मक्खियों की भाँति अपने पास न आने दे।

( ३५ )—कामवालों को चाहिए कि कोई समय सलाह-सम्मति और मित्रों के मिलाप का भी रक्खें। उस समय दूसरा काम न हो; नहीं तो दोनों में से एक भी न होगा।

---

# तीसरा अध्याय।

## सर्वसाधारण के वास्ते उपदेश।

(१)—जो लोग झूठ पसंद नहीं करते और सभा में अच्छी तरह से बोल सकते हैं और जिनको अच्छी बातें करनी आती हैं और जो सब शास्त्रों को जानते हैं वे संसार में सभी जगह आदर और सत्कार पाते हैं।

(२)—जो आदमी बहुत सी मिहनत करके रुपया जोड़ता है और फिर उसको उचित अवसर पर ख़र्च नहीं करता और वाद-हवाई उड़ाता है वह अपना शत्रु आपही है।

(३)—जो लोग अपने जी का सुख चाहते हैं और संसार की आपत्तियों से बचे रहने की चाहना रखते हैं उनके लिए संतोष बहुत बड़ा आधार अपनी मन-वांछित कामनाओं को प्राप्त होने का है। क्योंकि संतोष ही एक ऐसा बाग़ है जिसमें कोई काँटा नहीं है।

(४)—ये तीन काम बिना बड़े पौरुष के पूरे नहीं होते। आदमियों को चाहिए कि पहले अपने पौरुष और साहस की जाँच अच्छी तरह से करलें और फिर इन में हाथ डालें।

१—राजा की नौकरी ।

२—समुद्र का सफ़र ।

३—शत्रुओं का सामना ।

( ५ ) जो आदमी अपना गुण राजाओं से, रोग वैद्यों से और काम मित्रों से छिपाता है, वह बड़ा मूर्ख है ।

( ६ ) आदमी अपनी चाल कभी किसी दशा में न बदले क्योंकि जो लोग ऐसा न करके दूसरों की चाल चलने लगते हैं तो उनका चलन कभी पार नहीं पड़ता बल्कि वे अपने कामों से भी जाते रहते हैं ।

( ७ ) संसार के कष्टों से कभी न घबराना चाहिए क्योंकि बुद्धिमान् मनुष्यों पर सदा संकट पड़ते हैं। उनकी बुद्धि स्वयं उन्हीं के वास्ते आपत्ति बन जाती है और जो मूर्ख होते हैं वे सदैव सुख-चैन से रहते हैं ।

( ८ )—हर एक आदमी को चाहिए कि इन बातों के वास्ते जहाँ तक बन पड़े प्रयत्न करे ।

१—मान और धन को बढ़ाना ।

२—जिस बात से अभी या आगे को हानि होती हो उससे बचना ।

३—अपने अर्थ-साधन में यथासाध्य ग़फ़लत न करना ।

४—अपने को उस अनर्थ से बचाना जिसमें फँस गया हो ।

५—अपने लाभ को खींचने और हानि को दूर करने का हरदम ध्यान रखना ।

(९)—अक़लमंद आदमी को चाहिए कि जब मित्रता से शत्रुता और नम्रता से क्रूरता उत्पन्न होने लगे तो फिर अधिक सुस्ती न करे और अपने बचाव के उपाय में रहे। क्योंकि जब दांत बहुत दुखने लगते है तो उस समय उनसे बहुत सा काम निकलते हुए भी उखाड़ डालने के सिवा और कोई इलाज नहीं होता।

(१०)—आदमी को चाहिए कि लोभ और तृष्णा से बचता रहे, नहीं तो उसका परिणाम अच्छा न होगा।

(११)—समझदार आदमी को लड़ाई या ऐसे ही दूसरे कामों में हाथ न डालना चाहिए, क्योंकि इसमें बड़े बड़े ख़तरे हैं। वरन हर एक झगड़े को नरमी और मिठास से निपटा लेना ही अच्छा होता है।

(१२)—इन छः बातों से कभी किसी को भलाई की आशा न रखनी चाहिए।

१—ऐसी बात मानने से कि जो कही जावे और की न जावे।

२—ऐसे माल से, कि जिससे कोई भलाई का काम किया गया हो।

३—ऐसे मित्र से कि जिसकी परीक्षा न की गई हो।

४—ऐसी विद्या से कि जिससे परोपकार न हो।

५—ऐसे दान से कि जो विना संकल्प किया गया हो।

६—ऐसे जीवन से कि जिसमें स्वास्थ्य न हो।

(१३)—हर एक आदमी को उचित है कि मूर्ख और बदचलन लोगों की संगत से दूर रहे कि वह निदान नुक़सान पहुँचायगी, इसके बदले सत्सङ्ग की वांछा करता रहे।

( १४ ) बुद्धिमान् पुरुष को हर एक काम के प्रारंभ में उसके परिणाम का ध्यान रखना चाहिए।

( १५ ) दुश्मन की ख़ुशामद और ग़रीबी पर कभी धोका न खाना चाहिए क्योंकि जैसे कौआ हज़ारों वर्ष तक धोने से भी सफ़ेद नहीं होता वैसे ही दुश्मन भी कभी दुश्मनी नहीं छोड़ेगा।

( १६ ) आदमियों को रुपया जोड़ने में ही अपनी आयु को नहीं बिता देना चाहिए क्योंकि वह अंत में जान का जंजाल हो जाता है।

( १७ ) ये छः चीज़ें बहुत जल्दी जाती रहती हैं। इनसे अधिक आशा नहीं रखनी चाहिए।

१—बादल की छाँह।
२—स्वार्थी की मित्रता।
३—वेश्या का प्रेम।
४— रूप और जोबन।
५—झूठी प्रशंसा।
६—धन-संपत्ति।

( १८ ) इन चारों की परीक्षा चार जगह पर करनी चाहिए—सिपाही की लड़ाई में, साहूकार की देन-लेन में, घर वालों की आपत्काल में, मित्रों की दरिद्रता में।

( १९ ) धन-संपत्ति पर कभी न फूल जाना चाहिए क्योंकि उसका कुछ भरोसा नहीं है। वह एक दिन जाने वाली है।

( २० ) दुशमन को क़ाबू में आने के बाद न छोड़ना चाहिए, नहीं तो फिर वह नहीं छोड़ेगा ।

( २१ ) हर एक आदमी को और विशेष करके अमीरों को अपना भेद छिपाये रखना चाहिए ।

( २२ ) चार आदमियों को इन चार बातों से कभी छुटकारा न होगा ।

१—अन्यायियो को भय से ।

२—लुच्चो को बदनामी से ।

३—बहुत खाने वालो को रोग से ।

४—बुरी सलाह मानने वालों को नुकसान से ।

( २३ ) ये छः आदमी छः चीज़ो से विमुख रहते हैं ।

१—अन्याई राजा राज्य की दृढ़ता से ।

२—घमंडी कीर्ति से ।

३—क्रोधी लोक-प्रिय होने से ।

४—कुशील उच्च पद से ।

५—कंजूस सुकृत से ।

६—लालची पुण्य से ।

( २४ ) आग कर्ज़, रोग और शत्रु को कभी तुच्छ नहीं समझना चाहिए । ये जो थोड़े भी हो तो इनको बढ़ते देर नहीं लगती ।

( २५ ) नया काम करने से पहले किसी अच्छे सलाह देने वाले की सलाह ले लेनी चाहिए जिससे हानि न हो ।

( २६ ) इन चार आदमियों को बिना इन चार बातो के कभी कल नहीं पड़ती ।

१—बीमार को चंगे हुए बिना ।

२—बोझ उठाने वाले को बोझ उतारे बिना ।

३—डरपोक को अभय हुए बिना ।

४—क्रोधी को बदला लिये बिना ।

( २७ ) पृथ्वी भर में ये तीन मनुष्य मित्र करने योग्य हैं ।

१—विद्वान् जिसका सत्सङ्ग दोनों लोक में भला हो ।

२—सज्जन पुरुष, जो दूसरों के कुकर्मों को छिपावे और उनको सुकृत का रास्ता बतावे ।

३—निष्काम मित्र जो सच्चा और सरल हो ।

( २८ ) इन तीन प्रकार के पुरुषों की मित्रता से बचना चाहिए ।

१—लुच्चे और शोहदे, जिनकी संगत से यह लोक और परलोक दोनो बिगड़ते हैं ।

२—झूठी बातें बनाने वाले और चुगलख़ोर जो नाहक लोगों को लड़ा देते हैं ।

३—मूर्ख और ओछे आदमी जिनसे हानि पहुँचने के सिवा किसी का कुछ भला होने की संभावना नहीं है ।

( २९ ) हर एक आदमी को चाहिए कि जिस मनुष्य में ये छः गुण पाये जावें उसी से मित्रता करे, ताकि कभी कुछ नुक़सान न पहुँचे ।

१—अवगुणों का छिपाना जिसमें किसी का दोष प्रकट न करे ।

२—गुण-ग्राहकता, कि जितना गुण किसी में देखे उससे दूना लोगों को जनावे ।

३—गंभीरता कि किसी के साथ भलाई कर के कभी मुँह पर न लावे और न दिल में उसकी याद रक्खे।

४—कृतज्ञता, अर्थात् दूसरों का गुण न भूले।

५—धैर्य कि जो किसी से कुसूर भी हो जावे तो गुस्से न हो।

६—क्षमा कि जो कोई माफ़ी मांगे तो उसको माफ़ करदे।

जिसमें ये गुण न हो वह कभी मित्रतायोग्य नहीं है।

(३०) ये तीन आदमी कभी सफलता नहीं पाते।

१—बहुत खाने वाला।

२—अपने बल पर अत्यंत घमंड रखने वाला।

३—वैरी से निश्चिन्त रहने वाला।

(३१) जो आदमी इन पाँच बातों का ध्यान रक्खेगा वह चाहे जहाँ जावे उसका मनोरथ सिद्ध हो जायगा। बहुधा सभी लोग उसके पक्ष में हो जायँगे।

१—बुरे कामों से दूर रहना।

२—अच्छे कामों को अपना कर्तव्य समझना।

३—अपकीर्ति से अपने को बचाना।

४—भलमनसी बरतना।

५—अच्छी बातों में सदा रत रहना।

(३२) बड़े लोगों ने कहा है कि सब से बुरा वह माल है कि जिससे किसी का भला न हो और बहुत ही गाफ़िल वह राजा है जो अपने राज्य और प्रजा की सँभाल जैसी कि करनी चाहिए न

करे। और सबसे अधम वह मित्र है जो मित्रों को विपत्ति में सहायता न दे और पहले दरजे की बदचलन वह स्त्री है जो अपने पति से दिल में राज़ी न हो और परले सिरे का कपूत वह लड़का है जो माँ-बाप की सेवा न करे। सब शहरों से उजाड़ वह शहर है जिसमें नाज सस्ता और सुख-चैन न हो और सारी सभाओं में निषिद्ध वह सभा है जिसमें शुद्ध मन के मेम्बर न हों।

(३३) जो मित्र अच्छी सलाह दे, वही वास्तव में मित्र है और जो बुरी सलाह दे वह मित्र नहीं शत्रु है।

(३४) मित्रता प्रीति से बढ़ती है और राज्य सत्ता न्याय से।

(३५) दुश्मन की सेना से उस समय डरना चाहिए कि जब वह जुड़ती हो न कि जब वह बिखरती हो।

(३६) ऐश्वर्य्य परमेश्वर के भजन से बढ़ता है और राज्य उदारता से।

(३७) राजा को अत्याचार से, पण्डितों को लोभ से, संतों को कपट से अपकीर्ति प्राप्त होती है।

(३८) इन्द्रियों को वश में रखने से धर्म, दान करने से धन और थोड़ा आहार-व्यवहार करने से शरीर बना रहता है।

(३९) ये चार बातें मूर्खता की निशानी हैं।

१—अपने से अधिक बलवान् से भिड़ना।

२—जिसने कोई काम नहीं किया है उसका भरोसा करना।

३—स्त्रियों के छल-कपट से ग़ाफ़िल रहना।

४—लड़कों के साथ बहुत उठना बैठना।

(४०) उज्र. करनेवालों का उज्र. सुनना और उपदेश देनेवालों का उपदेश मानना चाहिए।

(४१) ये दो आदमी अफ़सोस के लायक हैं।

१—जो योग्य हो कर विद्या न पढ़े।

२—जो अयोग्य होकर उसकी अभिलाषा करे।

(४२) शिक्षा पात्र को न देना अन्याय है और कुपात्र को देना मूर्खता है।

(४३) संसार का सुख बिजली की चमक से और जगत् की प्रीति बादल के अँधेरे से भी कम ठहरने वाली हैं।

(४४) दुनिया में आदमी की मिसाल उस सवार की सी है जो गर्मियों में दुपहरी की धूप टालने के लिए किसी वृक्ष के नीचे ठहर गया हो।

(४५) विद्या गहना है और कुलीनता रूप है। जैसे सुन्दर स्त्रियों को गहना अच्छा लगता है वैसे ही विद्या भी सज्जन पुरुषों को शोभती है।

(४६) धनवानों को कंजूसी, पण्डितों को शेख़ी, स्त्रियों को निर्लज्जता और पुरुषों को असत्यता बदनाम कर देती है।

(४७) प्रत्येक पुरुष को चाहिए कि तड़के उठते ही अपना रूप काँच में देख ले, जो अच्छा दिखाई दे तो स्वभाव को भी अच्छा बनावे जिससे दोनों अच्छे हो जायँ और जो रूप अच्छा न देखे तो स्वभाव ही को ठीक करे ताकि दो बुराइयाँ इकट्ठी न हो जायँ।

(४८) जवानी की कदर बूढ़ों को, तन्दुरुस्ती की बीमारों को और अमीरी की ग़रीबों को होती है।

(४९) दुष्ट की छाया से ऐसे बचे रहो जैसे चौमासे में कीचड़ के छींटों से।

(५०) अपने सभी काम परमेश्वर को सौंप दो। उपाय और उद्यम का कुछ भरोसा न करो।

(५१) मित्रों पर दया करो और शत्रुओं से मीठा बोलो जिससे मित्र बढ़ें और शत्रु शत्रुता छोड़ दें।

(५२) झूठ मत बोलो। झूठा आदमी हमेशा ख़राब रहता है और कोई उसका भरोसा नहीं करता।

(५३) औरों के वास्ते कुआ मत खोदो। शायद कहीं तुम्हीं उसमें औंधे मुँह गिर पड़ो।

(५४) जो बात भगवद्भजन से शून्य है वह मथवाय (मस्तक-पीड़ा) है। जो चुप विचार से शून्य है वह भूल है और जो नज़र-लज्जा से शून्य है वह वृथा है।

(५५) जो विद्या पढ़कर उस पर न चले वह अभागा है।

(५६) धन संपत्ति से कंगाली, बल-विक्रम से विनय और घमंड से, ग़रीबी उत्तम है।

(५७) बुरा करने वाले के साथ बुरा न करना वीरता है।

(५८) जो सब का भला चाहे और भला करे वही सबसे भला है।

(५९) जो ईश्वर से, मृत्यु से और भला करने से गाफ़िल न रहे वही बड़ा बुद्धिमान् है।

(६०) मित्र को शत्रु के पास बैठा देख कर बुरा न मानना चाहिए क्योंकि जो वह पक्का मित्र है तो कुछ डर नहीं और जो कच्चा है तो ऐसा मित्र शत्रुओं को सौंपना ही भला।

(६१) मनुष्य को दो शत्रुओं में ऐसी बात कहना चाहिए कि जो वे एक भी हो जावें तो अपने को शरमाना न पड़े।

(६२) मित्र तीन प्रकार के होते हैं।

१—अपना मित्र।

२—मित्र का मित्र।

३—शत्रु का शत्रु।

(६३) शत्रु भी तीन प्रकार के होते हैं।

१—अपना शत्रु।

२—मित्र का शत्रु।

३—शत्रु का मित्र।

(६४) जो कोई शत्रुओं को मित्र न बना सके तो मित्रों को शत्रु तो न बनावे।

(६५) जांचे बिना किसी को मित्र न बनाना चाहिए।

(६६) जो लोगों को अपना शत्रु बना ले और किसी की बात न सुने और किसी का अपराध क्षमा न करे उसको मनुष्य न समझना चाहिए।

(६७) आठ जनों को आठ जगह जांचना चाहिए।

१—वीर को रण में।

२—किसान को खेती में।

३—बड़े लोगों को क्रोध में।

४—व्यापारियों को हिसाब में।

५—धनवानों को आवश्यकता में।

६—सज्जनों को विपत्ति में।

७—तपस्वियों को परलोक साधन में।

८—पंडितों को शास्त्रार्थ में।

( ६८ ) देश की शोभा बुद्धिमानों से होती है और धर्म की तपस्वियों से।

( ६९ ) राजाओं को पंडितों के उपदेश की आवश्यकता है और पंडितों को राजाओं की उदारता की।

( ७० ) धन बिना व्यापार के, विद्या बिना शास्त्रार्थ के और राज्य बिना दंड नीति के नहीं रह सकता।

( ७१ ) बुरों पर दया करना अच्छों का बुरा करना है और दुष्टों को क्षमा करना अन्याय-पीड़ितों का अनर्थ करना है।

( ७२ ) बादशाहों की मिहरबानी और स्त्रियों की प्रीति दम-भर में बदल जाती है।

( ७३ ) अपने मन का पूरा भेद मित्रों को भी न देना चाहिए कि शायद वह कभी शत्रु हो जायँ तो मुशकिल पड़े और शत्रु की अधिक बुराई न करनी चाहिए कि जो कभी वह मित्र बन जाय तो शर्माना पड़े।

(७४) शत्रु के लल्लो-चप्पो और लटकों से धोखे में न आ जाना चाहिए क्योंकि शायद वह उससे अपनी शत्रुता को पुष्ट करता हो। जब मित्रों की मित्रता का ही पूरा भरोसा नहीं हो सकता तो फिर शत्रु की मित्रता की बात ही क्या है।

(७५) जब तक काम रुपये से निकले, जान को जोखिम में न डालना चाहिए।

(७६) शत्रु यदि कोई उपदेश करे तो उसे मानना तो न चाहिए परन्तु सुन अवश्य लेना चाहिए।

(७७) अत्यंत क्रोध बिगाड़ करता है और हद से बढ़ी हुई मिहरबानी भी पत खो देती है।

(७८) बिना धैर्य का राजा, और बिना विवेक का ब्राह्मण धर्म का शत्रु है।

(७९) शत्रु के धोखे, और ख़ुशामदी की स्तुति से हमेशा सावधान रहना चाहिए, क्योंकि दोनों ठग हैं और ठगाई करते हैं।

(८०) नुकता-चीनी से कभी नाराज़ न होना चाहिए क्योंकि उसके बिना भूल नहीं जानी जाती।

(८१) मनुष्य संतोष से धनी होता है, पूंजी से नहीं।

(८२) मूर्ख को चुप रहना ही अच्छा है जिसमें उस का भरम बना रहे।

(८३) संगति का फल अवश्य लगता है इसलिए जहाँ तक बन पड़े अच्छी संगति में रहना चाहिए।

(८४) नादान दोस्त से दाना दुशमन अच्छा होता है। मारवाड़ी कहावत है कि "भोलो सेण दुशमन री गरज़ साजे।

(८५) दुशमन चाहे कितना ही भोला हो पर दुशमन है, उसको भोला समझ कर असावधान न रहना चाहिए।

(८६) मनो-कामनाओं की सफलता धैर्य और दृढ़ता से होती है।

(८७) यदि अपनी वृद्धि चाहो तो दूसरों के साथ भलाई करो और सरदार बने रहना चाहो तो लोगों को देने दिलाने, उपकार तथा सत्कार करने से राज़ी रक्खो।

(८८) दरिद्र के दुख की दवाई हुनर है इसलिए जहाँ तक बन पड़े हुनर सीखना चाहिए। क्योंकि जिन को कुछ भी हुनर आता है वे कभी नंगे-भूखे नहीं रहते।

(८९) मित्रता के चार साधन है।

१—मित्र के घर जावे और उसे अपने घर बुलावे।

२—दूसरे यह कि आप उस के घर जाकर कुछ खाय और उसे अपने घर लाकर खिलाये।

३—उसे कुछ दे और आप उससे कुछ ले।

४—आप उससे अपने मन का कुछ भेद कहे और कुछ भेद उसके दिल का ले।

यह अन्तिम दरजा दोस्ती का है यहाँ आ कर दोस्ती पूरी और पक्की हो जाती है।

(९०) जिसको धन, संपत्ति, बेफ़िक्री और पूरी तन्दुरुस्ती होती है उसी की दुनिया में बहुत अच्छी गुजरती है।

(९१) इन छ बातों से आदमी अपने कारबार में उन्नति नहीं कर सकता।

१—आलस ।

२—स्त्रियों से अधिक प्रेम ।

३—सदा रोगी रहना ।

४—अति-तृष्णा ।

५—उन्माद ।

६—भय ।

(९२) जिस पुरुष में कोई अवगुण हो वही दूसरों के भी अवगुण ढूँढ़ा करता है ।

(९३) जो आवश्यकता पड़ने पर बात करता है और आवश्यकता बिना बोलता भी नहीं है वही बड़ा बुद्धिमान् है ।

(९४) वह बड़ा भाग्यवान् है कि जो दूसरों की व्यवस्था देख कर कुछ सीखता है और बड़ा अभागा वह है कि जिस की व्यवस्था से और लोग शिक्षा लेते हैं ।

(९५) प्रत्येक काम प्रारंभ करने से पहले परमात्मा से प्रार्थना करना चाहिए ताकि वह कुशल-पूर्वक पूरा हो जाय ।

(९६) भलामानस वही है जो दुख सुख को समान समझे ।

(९७) इन चार बातों का अवसर कभी नहीं चूकना चाहिए ।

१—न्याई राजा परोपकार के लिए कोई वस्तु माँगे, तो दे देनी चाहिए ।

२—कोई भिक्षुक परमात्मा के निमित्त कोई प्रश्न करे तो पूरा करना चाहिए ।

३—कोई होनहार विद्यार्थी कुछ पढना चाहे तो अवश्य पढाना चाहिए।

४—कोई मित्र अपने हित के लिए कोई दान चाहे तो कर देना चाहिए।

(९८) ये तीन आदमी सदा दुखी रहते हैं।

१—जो दिन रात कुकर्म करता रहे।

२—जो हाथ चलने पर कोई अच्छा काम न करे।

३—जो बिना सोचे समझे कोई काम कर बैठे।

(९९) इन तीन आदमियों की समझ अच्छी नहीं है।

१—जो सफ़ेद कपड़े पहन कर यह कल्पना करे कि मेरी पोशाक हमेशा सफ़ेद रहेगी।

२—वह धोबी जो बढिया वस्त्र धारण कर के पानी में कपड़े धोवे।

३—वह व्यापारी जो सुन्दर स्त्री को देश में छोड कर परदेश जावे।

(१००) ये तीन आदमी अपने ऊपर आप आपत्ति लाते हैं।

१—जो लड़ाई में अपने बचाव से असावधान रहे।

२—जो अपुत्र हो कर भी अत्यन्त धन संग्रह करे।

३—जो बूढ़ा हो कर जवान युवती से विवाह करे।

(१०१) ये पांच प्रकार की स्त्रियाँ विशेष रूप से अधिक प्रेम-पात्र हैं।

१—जो सुन्दर, सुशील और सत्यवती हो।

२—जो विदूषी, सहनशीला और शुद्ध हृदय वाली हो।

३—जो हर एक काम में अच्छी सलाह दे और क्रोध के समय भी अधीन रहे।

४—जो बुरे-भले समय में साथ न छोड़े।

५—जो शुभ और शुभकारी हो।

( १०२ ) बुद्धिमानों को इन दो पुरुषों से दूर ही रहना चाहिए।

१—जो ईश्वर से नहीं डरता।

२—जिस की समझ में बुराई भलाई और मित्रता तथा वैरभाव समान हैं।

( १०३ ) ये तीन आदमी घृणा के योग्य हैं।

१—वह दास जो अपने स्वामी का मित्र हो और स्वामी उससे हंसी-ठट्ठा करता हो और अश्लील बरताव रखता हो।

२—वह जो अपने स्वामी का धन चुरा चुरा कर उससे भी अधिक धनवान् हो गया हो।

३—वह जो अपने स्वामी का भेद पा कर अपनी मर्यादा उल्लंघन कर गया हो।

( १०४ ) ये आठ बातें आठ बातों से ही होती हैं।

१—स्त्री का मान पति से।

२—संतान की पालना मा-बाप से।

३—शिष्य की शिक्षा गुरु से।

४—राजा की शक्ति सेना और सुयोग्य मंत्रियों से।

५—सिद्धों की सिद्धाई जितेन्द्रिय होने से।

६—प्रजा का सुख सावधान राजा से।

७—राज्य की दृढ़ता न्याय से।

८—न्याय की शोभा बुद्धि से।

( १०५ ) ये सात बातें बहुत बुरी हैं।

१—ईश्वर के भजन में आलस्य।

२—लोगों का भरम फोड़ना।

३—अनाथ बालकों के साथ भलाई न करना।

४—हर एक से दुर्भावना।

५—मित्रों से छल और कपट।

६—पराया माल ताकना।

७—बलवानों की अवज्ञा।

( १०६ ) किसी का दोष प्रकट न करना चाहिए क्योंकि उधर तो वह बदनाम होगा और इधर अपना विश्वास जाता रहेगा।

( १०७ ) सब के हित की बात करनी चाहिए, चाहे इसमें कुछ हानि भी होती हो।

---

# चौथा अध्याय ।

---

## उपदेश दृष्टांतों के साथ ।

१—शत्रु की नम्रता और लल्लोपत्तो से धोखे में नहीं आ जाना चाहिए। क्योंकि चीता हिरन को झुक झुक कर ही मारता है।

२—बड़े लोगों के साथ रहने से छोटा आदमी भी बड़ी जगह पहुँच जाता है जैसे ढाक का पत्ता पान के साथ राजाओं के हाथ तक जा पहुँचता है।

( ३ ) मनुष्य सीधी चाल चलने से बड़े पद को पहुँचता है। जैसे शतरंज का पियादा सीधी चाल चलते चलते वज़ीर हो जाता है।

( ४ ) अच्छी बुरी प्रकृतियाँ कभी अपना स्वभाव नहीं बदलतीं। जैसे गाय घास खाती है और दूध देती है। साँप दूध पीता है और ज़हर उगलता है।

५—किसी को तुच्छ देख कर घृणा न करना चाहिए। कौन जाने कि उसमें कोई बड़ा काम कर जाने का गुण हो? जैसे देखो बड़ का बीज कितना छोटा होता है और उससे कितना बड़ा वृक्ष उत्पन्न हो जाता है।

